यदुदरं वरुणस्यानुप्राविशथा वशे । ततस्त्वा ब्रह्मोदह्वयत्स हि नेत्रमवेत्तव ॥ २२ ॥
सर्वे गर्भादवेपन्त जायमानादसूस्वः ।
ससूव हि तामाहुर्वशेति ब्रह्मभिः क्लृप्तः स ह्यस्या बन्धुः ॥ २३ ॥
युध एकः सं सृजति यो अस्या एक इद्वशी । तरांसि यज्ञा अभवन्तरसां चक्षुरभवद्वशा ॥२४॥
वशा यज्ञं प्रत्यगृह्णाद्वशा सूर्यमधारयत् । वशायामन्तरविशदोदनो ब्रह्मणा सह ॥ २५ ॥
वशामेवामृतमाहुर्वशां मृत्युमुपासते । वशेदं सर्वमभवद्देवा मनुष्याऽ असुराः पितर ऋषयः ॥२६॥
य एवं विद्यात्स वशां प्रति गृह्णीयात् । तथा हि यज्ञः सर्वपाद्दुहे दात्रेऽनपस्फुरन् ॥ २७ ॥
तिस्रो जिह्वा वरुणस्यान्तर्दीद्यत्यासनि । तासां या मध्ये राजति सा वशा दुष्प्रतिग्रहा ॥२८॥
चतुर्धा रेतो अभवद्वशायाः । आपस्तुरीयममृतं तुरीयं यज्ञस्तुरीयं पशवस्तुरीयम् ॥ २९ ॥

---

अर्थ- हे ( वशे ) गौ ! ( यत् वरुणस्य उदरं ) जो वरुण के उदरमें तू ( अनु प्राविशथाः ) प्रविष्ट हुई है ( ततः ब्रह्मा त्वा उत् अह्वयत् ) तब ब्रह्माने तुझे आह्वान किया था। ( सः हि तव नेत्रं अवेत् ) वह तेरा नेत्र जानता है। अर्थात् गौका महत्त्व ज्ञानी ही जानता है ॥ २२ ॥

( असूस्वः जायमानात् ) प्रसवमें असमर्थ गौकी ( गर्भात् सर्वे अवेपन्त ) गर्भस्थितिसे सब कांपने लगते हैं। ( तां आहुः वशा असूस्व इति ) उसीको कहते हैं कि यह गौ प्रसवके लिये असमर्थ है। ( सः हि ब्रह्मभिः अस्याः बन्धुः क्लृप्तः ) वही ब्राह्मणोंने इसका बंधु माना है ॥ २३ ॥

[ एकः युधः संसृजति ] एक योद्धा व्यवस्थाको उत्पन्न करता है। ( यः अस्याः इद् वशी एकः ) जो इस गौका एक ही वश करनेवाला है। ( यज्ञाः तरांसि अभवन् ) यज्ञ पार करनेवाले हैं और ( तरसां चक्षुः वशा अभवत् ) पार होनेवालों की आंख गौ बनी है। गौकी सहायतासे सब लोग दुःखोंसे पार होते हैं ॥ २४ ॥

( वशा यज्ञं प्रत्यगृह्णात् ) वशा गौ यज्ञ स्वीकारती है, ( वशा सूर्यं अधारयत् ) वशा गौने सूर्य धारण किया है। ( वशायां ओदनः अविशत् ) गौमें भात अन्न प्रविष्ट है और यह ( ब्रह्मणा सह ) ज्ञानके साथ प्रविष्ट हुआ है। गौके आधार से यज्ञ, अन्न और ज्ञान सुरक्षित रहते हैं ॥ २५ ॥

( देवाः वशां अमृतं आहुः ) देव गौको अमृत कहते हैं ( वशां मृत्युं उपासते ) गौको मृत्यु समझकर उपासना करते हैं। ( वशा इदं सर्वं अभवत् ) गौ ही यह सब हुई है अर्थात् ( देवाः मनुष्याः असुराः पितरः ऋषयः ) देव मनुष्य असुर पितर और ऋषि यह वशारूपी रूप है ॥ २६ ॥

( यः एवं विद्यात् ) जो यह तत्त्वज्ञान जानता है, ( सः वशां प्रतिगृह्णीयात् ) वह वशा गौका दान लेवे। तथा वशा दाताको ( यज्ञः सर्वपात् अनपस्फुरन् दुहे ) यज्ञ सब प्रकारसे सफल होकर विचलित न होता हुआ दाताके लिये फल प्रदान करता है ॥ २७ ॥

( वरुणस्य आसनि अन्तः तिस्रः जिह्वाः ) वरुण के मुखमें तीन जिह्वाएं ( दीद्यति ) चमकती हैं। ( तासां मध्ये या राजति ) उनके बीचमें जो विशेष चमकती है ( सा वशा ) वह वशा गौ ही है अतः वह ( दुष्प्रतिग्रहा ) दानमें स्वीकार करना कठिन है ॥ २८ ॥

( वशायाः रेतः चतुर्धा अभवत् ) वशा गौका वीर्य चार प्रकारसे विभक्त हुआ है। ( आपः तुरीयं ) आप् चतुर्थ भाग है ( अमृतं तुरीयं ) अमृत अन्न चौथा भाग है ( यज्ञः तुरीयं ) यज्ञ चौथा भाग है और ( पशवः तुरीयं ) पशु चौथा भाग है। यह सब वशाका चतुर्धा वीर्य है ॥ २९ ॥

१ ( अनुवाक १ )

